देता है जो असम्य ५ इन्द्रियों की संगति में फँसा रहता है और इनके वातावरण में फँसकर अपनी महानता को नहीं जानता और न वह परमात्मा की महानता को जानता है जो इसकी अशुद्धता से इसको पवित्र करता है तथा अपने चरणकमलों में रखकर अपने गौरव में भी इसको परिणत कर देता है।

## भिन्न भिन्न आत्माओं को कृपा किस प्रकार दिखलाई जाती है ?

२—आत्मा तीन वर्गों में विभाजित किये जाते हैं—१—विज्ञानकला, २—प्रलयकला, ३—सकला कला। ये क्रमशः निम्नलिखित मलों से अवलिप्त हो जाते हैं—१ आणव मल, २ आणव मल और कर्ममल तथा ३ आणव मल और मायामल। प्रथम दो वर्गों के आत्मा को परमात्मा अपनी असीम कृपा से निराधार अवस्था में अपने दर्शन देता है और २ प्रकार के तीव्र और तीव्रतर शक्तिनिपात के द्वारा उनके मलों को दूर करता है। सकलावस्था वाले मनुष्यों को वह अपने को गुरु के रूप में प्रकट करता है तथा जब उनके मल समतुल्य हो जाते हैं और तब वह चार प्रकार के शक्तिनिपातों द्वारा उनके पापों को दूर कर देता है।

## भिन्न भिन्न प्रकार की दीक्षाएँ ।

३—भिन्न भिन्न प्रकार की दीक्षाएँ जिनके द्वारा आचार्य पापों को दूर करता है, ये हैं १—नयनदीक्षा, २—स्पर्शदीक्षा, ३—वाचकदीक्षा, ४—मानसदीक्षा, ५—शास्त्रदीक्षा, ६—योगदीक्षा होतृदीक्षा के भी अलग अलग प्रकार हैं, और वे ज्ञान क्रियादीक्षाओं में विभाजित हैं ज्ञानदीक्षा मानसिक कार्यों से सम्बन्ध रखती है। क्रियादीक्षा होम और यज्ञ की सहायता से दी जाती है। क्रियादीक्षा के भी उत्तरभेद दो हैं—बीजदीक्षा और निर्बीजदीक्षा।

## विर्बीजदीक्षा का लक्षण।

४—निर्बीजदीक्षा वह है जो बच्चों को, बालकों को, वृद्ध पुरुषों को, स्त्रियों को, संसारी मनुष्यों को तथा रुग्णों को दी जाती है। आचार्य के पुत्र और समयी को समयाचार नामक धार्मिक क्रियां से शुद्ध किया जाता है और यथासम्भव दैनिक कृत्य करने को सिखाया जाता है। ये निरधिकार दीक्षित वर्ग से ताल्लुक रखते हैं। जो ऊँचे-ऊँचे चढ़ते जाते हैं वे अधिकारदीक्षित कहलाते हैं। निर्वाणदीक्षा भी दो प्रकार की है—१ सत्य निर्वाण, जो मनुष्य को एकदम मोक्ष में ले जाता है और २ असत्य निर्वाण, जो मनुष्य को शरीर से सम्बन्ध छूटने पर ऊपर ले जाता है।

सबीजदीक्षा के भिन्न-भिन्न प्रकार ।

५—जो मनुष्य ज्ञान और चरित्र में समुन्नत हैं उनको सर्वोत्तम सबीजदीक्षा प्रदान की जाती है। उन्हें नित्य, नैमित्तिक तथा काम्य कर्तव्य सिखाये जाते हैं तथा उनको साधक और आचार्य का अधिकार प्राप्त हो जाता है और वे स्वतन्त्रता या मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं। वे लोग धर्मी तथा शिवधर्मी भी कहलाते हैं। समय विशेष और निर्वाण और अभिषेक के भेद उपर्युक्त सबीज और निर्बीज दीक्षा को बनाते हैं।

दीक्षा का उद्देश्य अध्वों को शुद्धि करना है

६—भगवान् हर उपर्युक्त ३ वर्गों की आत्माओं के जन्मों का, उनके मलों को दूर कर के ज्ञान और क्रिया-दीक्षा द्वारा उनको शुद्ध करके, अन्त कर देते हैं। शुद्ध अध्वों की संख्य ६ हैः—१—मन्त्र, २—पद, ३—वर्ण, ४—भुवन, ५—तत्व, ६—कला। इनमें नीचे के अध्व ऊपर के अध्वों द्वारा यथासंख्य व्याप्त किये जाते हैं। अन्त में शक्ति, कला को व्याप्त करती है और शक्ति का स्थान भगवान् शिव में है।

निवृत्ति और प्रतिष्ठाकला से प्रकाशित अध्व।

७—प्रथम मंत्र अध्व पाँच कलाओं से प्रकट हुआ है। निवृत्तिकला से २ मन्त्र, २८ पद, १ वर्ण, १०८

भुवन, १ तत्व अर्थात् पृथ्वी प्रकट हुए हैं और इसकी देवता ब्रह्मा है। प्रतिष्ठाकला से २ मंत्र, २१ पद, २४ वर्ण, ५६ भुवन और २३ तत्व प्रकट हुए हैं और इसकी देवता विष्णु है।

शान्ति और विद्याकला से प्रकटित अध्व।

८—विद्याकला से २ मन्त्र, २० पद, ७ वर्ण, २७ भुवन, ७ तत्व प्रकट हुए हैं और इसकी देवता अविनाशी रुद्र है। शक्तिकला से २ मन्त्र, ११ पद, ३ वर्ण, २८ भुवन, ३ तत्व प्रकट हुए हैं और इसकी देवता महेश्वर है।

शान्त्यतीतकला से प्रकटित अध्व।

९—शांत्यतीतकला से ३ मंत्र, १ पद, १६ वर्ण, १५ भुवन, २ तत्व प्रकट हुए हैं और इसकी देवता सदाशिव है। इसलिये कुल मन्त्र ११ हैं, पद २१ हैं, वर्ण ५१ हैं, भुवन २२४ हैं, तत्व ३६ और कला ५ हैं।

भिन्न-भिन्न प्रकार के कर्म किस प्रकार परमगुरु की कृपा से नष्ट हो जाते हैं?

१०—मन, वचन, काम के द्वारा किये हुए कर्मों की आत्मा, उनके कारणों द्वारा कर्मों के फल को ६ अध्वों के द्वारा भोग कर, नष्ट कर सकता है। उनके

फल को भोगने के बाद आणव का मल पक जाता है और आत्मा उन्नति की एक खास अवस्था को पहुँच जाता है। तब परमात्मा गुरु के रूप में प्रकट होता है और अकाम्य कर्मों को नष्ट कर देता है जिससे भविष्य में पुनर्जन्म न हो सके और आणव मल भी न लग सके। प्रारब्ध कर्म अध्वों की शुद्धिपूर्वक शरीर में अनुभव के द्वारा नष्ट किये जा सकते हैं।

## अधिकरण २

### धार्मिक उन्नति की अनेक अवस्थाएँ।

११—एक व्यक्ति जो कुधर्म को छोड़ता है, सनातन शुद्धधर्म को धारण करता है, स्मृति, अनेक आश्रम और उनकी क्रियाओं के मार्ग का अनुसरण करता है, अद्भुत तपों को तपता है, अपूर्व विद्याओं का अध्ययन करता है, वेदों का पूर्ण ज्ञान प्राप्त करता है, श्रेष्ट पुराणों को समझता है, वेदान्त का स्पष्ट ज्ञान कर लेता है, इन सब का ज्ञान प्राप्त करने के बाद ऊपर उठ कर ही शैवसिद्धान्त की महानता का ज्ञान कर आत्मकल्याण कर सकता है। अनन्तर क्रिया, चर्या, योग की साधना करके ज्ञान के द्वारा ही शिव के चरणों में पहुँच सकता है।

भिन्न भिन्न मनुष्यों के भिन्न भिन्न लक्ष्य ।

१२—कुछ मनुष्य विश्वास करते हैं कि सुन्दर युवती देवियों के मध्य में आनन्द करने से ही सर्वोत्तम मुक्ति प्राप्त होती है । अन्य लोग मानते हैं कि भिन्न भिन्न स्वर्गों में स्थान प्राप्त करने से ही परम मुक्ति प्राप्त होती है । अन्य लोग ५ स्कन्धों के विनाश को ही मुक्ति मानते हैं । अन्य लोग अष्ट गुणों से मुक्त होना ही परम मुक्ति समझते हैं । अन्य लोग शिलावत् अवस्था की प्राप्ति को ही मोक्ष समझते हैं, अन्य लोग ईश्वर और जीव के विवेक को हि मुक्ति स्वीकार करते हैं, अन्य लोग कहते हैं सत्य ईश्वर के रूप की प्राप्ति ही मुक्ति है, किंतु हमारा मन्तव्य यह है कि परमेश्वर शिव के चरणों का प्रसाद मिलना ही मुक्ति है ।

विश्वधर्मका स्वरूप ।

१३—धर्म भिन्न भिन्न है । सिद्धान्त भिन्न भिन्न है । धार्मिक पुस्तकें भिन्न हैं और एक दूसरे से विरोध रखती हैं । यह पूछा जाता है कौनसा धर्म सच्चा है, कौनसा सिद्धान्त सत्य है और कौन से शास्त्र सच्चे हैं ? वही सच्चा धर्म है, वही सत्य सिद्धान्त है और वही सत्य शास्त्र है जो इससे या उससे विरोध न रखते हुए युक्तिपूर्वक हरएक वस्तु को अपने सिद्धान्त या धर्म में

सम्मिलित कर लेता है। इसलिये ये सब वेदों और आगमों में सम्मिलित हैं तथा वेद और आगम, भगवान् हर के परमपवित्र चरणों में अन्तर्हित हैं।

वेद और आगमों की आवश्यकता।

१४—क्योंकि वेद और आगम समग्र सत्यों का प्रतिपादन करते हैं इसलिये उनको 'मुदल नूल्' कहते हैं, उनके अमेय अर्थ का वर्णन वही लोग कर सकते है जिनके ऊपर ईश्वर की कृपा है। अन्य लोग तो अपने अपने मतलब के अनुसार उनका अलग अलग अर्थ करके भिन्न भिन्न मतों की स्थापना करते हैं। स्मृति, पुराण और कला शास्त्र इत्यादि 'बली नूल्' या पथप्रदर्शक शास्त्र कहलाते हैं। वेदान्त और उपांग सार्वनूल् अर्थात् सहायक शास्त्र कहलाते हैं, किंतु वेद और आगमों की तुलना करने वाले कोई शास्त्र नहीं हैं। हमारे पास उनको समझाने के लिये जो उत्सूत्रभाषी है, कुछ नहीं हैं।

पूर्वपक्ष और सिद्धान्त के शास्त्र कौन हैं?

१५—यथार्थ तत्व के प्रतिपादक वेद और शैवागम हैं। अन्य पुस्तकें इन्हीं से निकाली हुई हैं। ये दो शास्त्र अनादिकाल से पूर्ण परमात्मा द्वारा प्रकट हुए हैं। इनमें वेद साधारण हैं और हरएक के लियें दिये गये हैं। आगम विशिष्ट हैं और वे उन्हीं के लिये प्रकट हुए हैं

जो भाग्यवान हैं। उनमें वेद और वेदान्त के आवश्यक सिद्धान्त निबद्ध हैं। इसलिये अन्य सब शास्त्र पूर्वपक्ष के रूप में हैं और शिवागम ही केवल सिद्धान्त का प्रतिपादक शास्त्र है।

## सिद्धान्त का ध्येय।

१६—सिद्धान्त-ग्रन्थों में परमशिव ने अपनी कृपा से प्रकटित किया है कि वह एक जन्म में ही अपने भक्तों को, उनके मलों को दूर करके, ज्ञान के समुद्र में स्नान कराके, परमानन्द का पान कराके तथा भविष्य के जन्मों से मुक्त कराके, जीवन्मुक्ति प्रदान कर सकता है और अनन्तर अपने चरणों में शाश्वत स्थान प्रदान कर सर्वकाल के लिये उनको आत्यन्तिक निश्श्रेयस प्रदान कर सकता है। तथापि यह संसार कितना विमूढ़ है कि लोग शैवसिद्धान्त पर विश्वास नहीं करते और अनेक प्रकार के विपरीत प्रलाप कर अपने को नरक और अधोगति में डालते हैं।

## परमेश्वर के विशिष्ट गुण।

१७—परमेश्वर वही है जिसमें सर्व प्रकार का ज्ञान, सब प्रकार की शक्तियाँ तथा सब प्रकार की दया पाई जाती है। उसकी सर्वज्ञता उसके द्वारा प्रकटित वेद और आगमों से स्पष्ट है। उसकी सर्वशक्तिता उन

लोगों के लिये फलों को प्रदान करने से स्पष्ट है जो उसकी आज्ञा का अनुसरण करते हैं और नहीं भी करते। क्योंकि वह जीवों के कर्मों के भोगों को भुगवा कर उन्हें दूर कर देता है। वह परमदयालु है। हम अपने परमेश्वर शिव में ये सब महान्ताएँ पाते हैं।

## ईश्वरप्राप्ति के ४ मार्ग।

१८—ईश्वरप्राप्ति के ४ मार्ग ये हैं १—सन्मार्ग, २—सहमार्ग, ३—सत्पुत्रमार्ग, ४—दासमार्ग। इन्हीं ४ मार्गों को ज्ञान, योग, क्रिया और चर्या मार्ग या पाद भी कहते हैं। ये क्रमशः मनुष्य को सायुज्य, सारूप्य, सामीप्य और सालोक्य मुक्तियों को प्राप्त कराते हैं। प्रथम प्रकार की मुक्ति जो ज्ञानमार्ग से प्राप्त की जाती है, परमुक्ति या आत्यन्तिक निश्रेयस है। अवशिष्ट पादमुक्तियाँ कहलाती हैं।

## दशमार्ग का व्याख्यान (वर्णन)।

१९—परमेश्वर के मन्दिर का धोना और साफ करना, ईश्वर के सजाने के लिये के फूलों का चुनना और अनेक प्रकार की मालाओं को तैयार करना, पुष्पवाटिकाओं का निर्माण करना, मन्दिरों में ज्योति जलाना और भगवान् की आरती करना, ईश्वर के भक्तों की आज्ञा का पालन करना, नमस्कार करके उनसे आदेश ग्रहण

करना, ये सब दशमार्ग के कर्तव्य हैं और जो इन मार्गों में रहकर कार्य करेंगे अवश्य शिवलोक को प्राप्त करेंगे।

सत्पुत्रमार्ग का वर्णन।

२०—नव सुगन्धित पुष्प, दीप, धूप, तिरुमंजन, नैवेद्य का लेना, पाँचों प्रकारों की वस्तुओं को एकत्रित कर पवित्र करना, शिवलिंग की स्थापना करना, सर्वज्ञ और सर्वप्रकाश के रूप में भगवान् के अस्तित्व का आह्वान करना, प्रेम से उसकी पूजा करना, परमेश्वर की प्रार्थना करना तथा उसके गुणगान करना तथा अग्निहोत्र आदि करना इत्यादि ये सब क्रियामार्ग के कर्तव्य हैं। जो इन कर्तव्यों का प्रतिदिन पालन करेंगे वे परमात्मा के निकट पहुँच जायँगे।

सहमार्ग का वर्णन।

२१—सहमार्ग में मनुष्य को अपनी इन्द्रियाँ वश में करनी पड़ती हैं, श्वासक्रिया को रोकना पड़ता है, चित्त की स्थिरता करनी पड़ती है, ६ आधारों के रहस्य को जानना पड़ता है तथा उनके देवताओं को जानना पड़ता है और चन्द्रमंडल के द्वारा प्रकाशित क्षेत्रों से भी परे जाना पड़ता है तथा प्रत्येक रोमछिद्र को भरते हुए अमृत का गहरा पान करना पड़ता है और अन्त में परम-प्रकाश में विराजमान होना पड़ता है। यदि कोई व्यक्ति

इन ८ योगों की क्रियाओं को करता है तो उसके पाप भविष्य में सर्वथा नष्ट हो जायँगे और वह ईश्वर के रूप को प्राप्त हो जायगा।

## सन्मार्ग का वर्णन।

२२—सन्मार्ग में सब प्रकार की कलाओं का तथा विद्याओं का अध्ययन करना पड़ता है। वेदों और पुराणों का अध्ययन करना पड़ता है। भिन्न-भिन्न धर्मों का अध्ययन करना पड़ता है तथा सर्वप्रकार के ज्ञानों को नीचा सिद्ध करते हुए तीन पदार्थों के सत्य-ज्ञान का अवलम्बन करना पड़ता है और अन्त में शिव-परमात्मा के मार्ग का अनुसरण करते हुए ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान की अभेदता से ईश्वर के साथ एकात्मता को धारण करना पड़ता है। इस प्रकार के मार्ग पर चलने वाले ही शिवप्राप्ति करते हैं।

## ज्ञान और कर्ममार्ग में भेद।

२३—ज्ञान को पैदा करनेवाले शास्त्रों का स्वाध्याय करना, उनको अन्य को पढ़ाना, और व्याख्यान करना, दूसरों से अध्ययन करना, उनके अर्थ पर विचार करना—यह ज्ञानपूजा या ज्ञानयज्ञ कहलाता है, इससे मनुष्य ईश्वर के चरणों की प्राप्ति कर सकता है। शुद्ध कर्मयज्ञ, तपयज्ञ, जपयज्ञ और ध्यानयज्ञ—ये

ऊपर-ऊपर शुद्धतर हैं और ये भोग को ही पैदा करेंगे। इसलिये जिनको मोक्षमार्ग का ज्ञान है वे ज्ञानमार्ग का ही अनुसरण करते हैं।

जो समाधि में प्रवेश करते हैं और नहीं करते उनमें भेद।

२४—ज्ञान की सूक्तिओं को सुनना, उनपर विचार करना, सत्य का स्पष्ट दर्शन करना तथा समाधिस्थ होना—ये ४ ज्ञान के रूप हैं। जो समाधिस्थ हो जाते हैं, वे मोक्ष में शीघ्र पहुँच जाते हैं। जो इस अवस्था तक नहीं पहुँचने पाते, वे स्वर्गीय क्षेत्रों के स्वामी बन जाते हैं और परमानन्द का आस्वादन करते हैं तथा ईश्वर की दया से अच्छे वंशों में उत्पन्न होते हैं। ये हो ज्ञानाचार्य की कृपा से समाधि प्राप्त कर लेते हैं तथा ईश्वर के चरणों में पहुँच जाते हैं।

वैदिक तथा आगमिक मार्गों में भेद।

२५—जो मनुष्य दान के कार्य करते हैं, कर्मयज्ञों को करते हैं, पवित्र सलिलों समुद्र, नदी वगैरह की यात्राएँ करते है, आश्रमों में विहित कर्मों को करते हैं, तपों को तपते हैं, शान्ति-वृतों को धारण करते हैं और कर्मयोग करते हैं वे सब से उत्तम स्थानों में पहुँच कर फिर संसार में पैदा होंगे। जो ज्ञानयोग, क्रियायोग

और चर्यायोग धारण करेंगे वे पदमुक्ति को प्राप्त करेंगे और यदि समय के अन्त में भी उन्हें परमेश्वर की कृपा प्राप्त नहीं होती तो वे फिर संसार में पैदा होंगे, पश्चात् ज्ञानमार्ग से शिवप्राप्ति करेंगे। यदि वे ईश्वर की दया के पात्र बन जाते हैं तो वे एकदम ईश्वर के चरणों की प्राप्ति करेंगे।

## शिवज्ञानियों के लिये वरप्रदान के गुण।

२६—यद्यपि शिवज्ञानियों के लिये छोटे-छोटे वरदान दिये गये हैं तथापि ये पृथ्वी के पहाड़ों के रूप में वृद्धि के समान बढ़ेंगे और दानी लोग जन्म मरण से परिपूर्ण संसार में गिरने से बच जायँगे। वे सर्वोत्तम लोकों में परमानन्द का अनुपव करेंगे। अपने पापों को नष्ट करके वे एक पवित्र भव ग्रहण करेंगे तथा चर्या, क्रिया और योग की क्रियाओं को करने के अतिरिक्त ही परमज्ञान को प्राप्ति करेंगे और भगवान् शिव के चरणकमलों में जाकर विराजमान हो जयेंगे।

## परम निश्रेयस, ज्ञान से ही प्राप्त हो सकता है।

२७—वेद, आगम और पुराण कहते हैं कि ज्ञान से ही मोक्ष हो सकता हैं। किन्तु उन मूर्खों के लिये क्या कहा जाय जो भिन्नि-भिन्नि रूप से तत्व का प्रतिपादन करते हैं। अज्ञान से बंध उत्पन्न होता है,

सत्यज्ञान से मोक्ष होता है। जैसे अन्धकार प्रकाश के समक्ष भाग जाता है वैसे ही अज्ञान नष्ट हो जाता है और इसके नष्ट होने पर बन्ध टूट जाता है और मोक्षप्राप्ति हो जाती है। ज्ञान से हमारा अभिप्राय उस ज्ञान से नहीं है जो मिथ्या आग्राहियों द्वारा प्रतिपादित है, किन्तु एक, सत्य शिव के प्रेम और ज्ञान से है जो साक्षात् मुक्ति का कारण है।

२८—जैसे आतिशी शीशा सूर्य की किरणों के सामने लाने से अग्नि पैदा करता है वैसे ही परमगुरु अपनी पूर्ण दया से मनुष्य के सामने प्रकट होता है और उसके अन्दर शिवज्ञान उत्पन्न करता है। तब उसे शिव का लाक्षात्कार होगा और अपने शुद्ध आत्मा के दर्शन होंगे। वह सारे विश्व का अपने अन्दर अवभास करेगा। पश्चात् वह अणु से भी अणुतम, महान् से भी महत्तम और आत्माओं का आत्मारूप परमात्मा का साक्षात्कार करेगा।

### गुरु के प्रकट होने का परिणामफल।

२९—जब उनकी अच्छी तरह उन्नति हो जायगी और भगवान् की कृपा प्राप्त हो जायगी अर्थात् शक्तिनिपात में पहुँच कर ज्ञान प्राप्त कर लेंगे तब उन्हें गुरुजी अपनी दयादृष्टि से ज्ञानसम्पादन करावेंगे तथा

इस प्रकार के ज्ञान के आचरण से वे पूर्ण समाधि प्राप्त कर लेंगे। अनन्तर वे संसार में जीवन्मुक्त कहलावेंगे। उनके न इच्छाएँ होंगी और न अनिच्छाएँ। वे सुवर्ण और मृत्पात्र के टुकड़े में कोई मूल्य का भेद नहीं करेंगे। परमात्मा का उनके साथ ऐसा मेल हो जायगा कि वे परमात्मा को कभी नहीं छोडेंगे और न परमात्मा उन्हें छोड़ेगा। वे परमात्मा में विराजमान हो जायँगे और उन्हें सब वस्तुओं में परमात्मा के ही दर्शन होंगे।

परमात्मा के साथ मेल करने की विधि।

३०—परमात्मा की असीम कृपा से, अपने ऐन्द्रिक ज्ञान द्वारा पैदा की हुई बुद्धि के अज्ञान को दूर कर तथा क्षुद्र मन के द्वारा बिना प्रत्यक्ष के ईश्वर की दया से परमज्ञान का अपनी उच्चतर आत्मा में प्रत्यक्ष करते हुए और बिना दर्शन के उसके दर्शन करते हुए तथा बगैर अन्तःकरण और अवस्थाओं के मेल के यदि तुम अपने को परमात्मा में लुप्त करा सकते हो, तब वह परमशिव जो प्रत्येक वस्तु से अभिन्न है, भिन्न रूप से प्रकट होगा और वह सारे विश्व से भिन्न और अभिन्न तथा निराधार दृष्टिगोचर होगा।

### मेल का स्वरूप ।

३१—अच्छे कर्म मनुष्य को उच्च जन्मों में तथा संसारों में उन्नति करावेंगे और बुरे कर्म नीच जीवों में तथा पाताल में गिरावेंगे । इस प्रकार पवित्र शिव की सत्ता की पूजा के गुण से उत्पन्न हुई बुद्धि से अच्छे और बुरे दोनों प्रकार के कर्मों को नष्ट करते हुए वह मध्य लोक में, ऊर्ध्व लोक में तथा अधोलोक में, पुनर्जन्म ग्रहण नहीं करेगा । मनुष्य जब जीवन्मुक्त हो जाता है, इसकी परवा नहीं करता कि सूर्य कहाँ चमक रहा है । वह किसी प्रकार की इच्छा नहीं करता । वह अपने शरीर का परित्याग करते हुए परमशिव के पूर्णत्व को प्राप्त करता है और उस पूर्णत्व में प्रवेश कर पूर्णमय हो जाता है ।

### जीवन्मुक्तों का स्वरूप ।

३२—जो ज्ञानसमाधि को प्राप्त हो जाते हैं उनके अन्दर न इच्छा रहती है और न अनिच्छा, वे कुछ नहीं चाहते, वे सामाजिक व्यवहार की भी परवाह नहीं करते । न उन्हें तप, आश्रमों के नियम तथा ध्यान की ही परवाह होती है । उनका हृदय अशुद्धता से रहित होता है । वे धार्मिक चिह्नों की भी परवाह नहीं करते । न वे अपने शरीर और इन्द्रियों और मन

की आज्ञा का अनुसरण करते हैं। उनमें दुर्गुण कोई नहीं होता, न उनका कोई पंथ होता है और न जाति। वे बालवत् होते हैं, उनका व्यवहार विक्षिप्तों की भाँति होता है तथा वे भूताविष्टों की तरह व्यवहार करते हैं। वे गाने और नाचने में भी मस्त होकर आनन्द लेते हैं।

वही।

३३—उनको स्थान, समय और आसनों की आवश्यकता नहीं होती। वे बिना किसी फ़ल की आकांक्षा के कार्य करते हैं। उनके मस्तिष्क झूले की तरह नहीं झूमते। वे अपने दैनिक कार्यों में, बैठे हों या चलते हों, जागते हों या सोते हों, खाते हों या भूखे मरते हों, पवित्रता में हों या अपवित्रता में हों धनी हों या निर्धन हों, दुखी हों या सुखी हों, संयोग में हों या वियोग में हों, प्रेम में हों, या द्वेष में हों अपने भगवान् के चरणों की याद नहीं भूलते। चाहे ये कार्य अन्य जनों की तरह किये जाते हों या न किये जाते हों।

समाधि-प्राप्ति के लिये एक विशेष प्रकार की उपासना।

३८—यदि तुम इस अवस्था को प्राप्त नहीं हुए हो तो इस तथ्य को कि परमात्मा सब वस्तुओं में है और सब वस्तुएँ परमात्मा में हैं, अनुभव में लाओ और

अपनी अन्तर इन्द्रियों को वश में करो तथा जो कुछ तुम्हारे ज्ञानगुरु ने कृपापूर्वक तुम्हें बतलाया है उसके अनुसार आचरण करो और उस परमात्मा तक पहुँचो जो तुम्हारे ही अन्दर विद्यमान है। उसको प्राप्त कर तुम्हारी जितनी मानुषीय आन्तरिक शक्तियाँ हैं वे सब ईश्वरीय शक्तियों में परिवर्तित हो आयँगी। अपनी जाग्रत अवस्था में ही उस इन्द्रियातीत सत्ता का अनुभव करो तब तुम्हारी शिवानुभूति ही स्वानुभूति बन जायगी।

## अधिकरण ३

### जीवन्मुक्तों की महानता।

३५—जो मनुष्य जाग्रत अवस्था में ही परमात्मा का साक्षात्कार कर लेते हैं वे ही सच्चे ऋषि हैं। जिन्होंने सर्व निवृत्ति को प्राप्त कर लिया है अर्थात् जिनको पूर्ण मोक्ष प्राप्त हो गया है, हम उनकी महानता का किस प्रकार वर्णन कर सकते हैं। उन्होंने इस जीवन में ही अपने आप को सब बन्धनों से स्वतन्त्र बना लिया है तथा शिव को प्राप्त करके स्वयं परमात्मा बन गये हैं। यदि वे संसार में छत्रपति राजा बनें और सुखों का अनुभोग करते हुए लोगों पर शासन करें तब भी उनको इस संसार से कोई विशेष मोह नहीं होगा।

यदि मनुष्य इस प्रकार की समाधि को प्राप्त नहीं होता और यदि उसके समस्त वाहन बन्धन टूट भी जायें तो वह पुनर्जन्म अवश्य धारण करेगा और उसके मल नष्ट नहीं होंगे।

## अधिकरण ४

### क्या मोक्ष में भी अनुभूति होती है?

३६—यदि तुम यह कहो कि हम अपनी इन्द्रियों को खोने के पश्चात् कुछ नहीं देख सकते। यह कहना ठीक नहीं। क्योंकि जिन्होंने सत्य के दर्शन नहीं किये हैं वे ही कुछ नहीं देख सकते। जैसे कि एक निपढ़ बाला नहीं जान सकती कि प्रेम क्या होता है। जब दो प्रेमी आनन्द से एक दूसरे का आलिंगन करते हैं उनके आनन्द का शब्दों से वर्णन नहीं हो सकता, उस आनन्द का केवल वे ही अनुभव कर सकते हैं। ऐसे मनुष्य बिना परमात्मा की असीम कृपा के स्वयं कुछ नहीं जान सकते। यदि कोई ऐसा कहे कि उन्होंने अपनी साधारण इन्द्रियों से परमात्मा का प्रत्यक्ष कर लिया है तो उनका यह कहना भ्रमपूर्ण है। यदि उन्हें ईश्वर की कृपा प्राप्त हो गयी है तो वे स्वयं देख सकते हैं और बिना प्रत्यक्ष ज्ञान के भी परमात्मा के दर्शन कर सकते हैं। यदि उन्हें इस प्रकार का दर्शन नहीं होता

तो उनकी जन्मसंतति नष्ट नहीं होगी और न आणव मल उनका नष्ट होगा।

## अधिकरण ५

३७—यह जानते हैं कि आत्मा का स्वरूप एक पारदर्शक शीशे के समान है जिसमें अनेक रंग झलकते हैं। उसी प्रकार आत्मा में तमाम अन्तर और वहिरिन्द्रियों का कार्य भी अपने आप झलकता है। जो यह जानते हैं कि ये इन्द्रियों के प्रतिबिंब इसके हिस्से नहीं हैं तथा अपने सत्य सुन्दर आत्मा को परमात्मा की कृपा से, झूठे इन्द्रियों के रूपों से पृथक् रखते हैं, वे सत्य के द्रष्टा भगवान् में सम्मिलित हो जायँगे और पश्चात् कदापि उनको न छोड़ेंगे जैसे कि बलबलाते हुए नदी का जल तटों को उखाड़ता हुआ समुद्र में पहुँच जाता है और उसमें मिल जाता है और फिर वियुक्त नहीं होता।

### ईश्वर की विश्वव्यापकता का स्वरूप।

३८—यदि परमात्मा सर्वत्र विद्यमान है और सर्वमय है तब हमें उसके पास जाने की क्या आवश्यकता है? यदि वह सब जगह नहीं है तब वह परमात्मा नहीं हो सकता। उसका सम्बन्ध शरीर और आत्मा के

सम्बन्ध के समान है । आँखें सब इन्द्रियों को देख सकती हैं किंतु स्वयं अपने को नहीं देख सकतीं । आत्मा भी उसी प्रकार अन्य तत्वों के सम्बन्ध से उनको देख सकता है । ईश्वर की दया से ही मनुष्य को परिज्ञान हो सकता है । तब उसकी अवस्था उस अन्ध पुरुष के समान होगी जिसे अपनी दृष्टि पुनः प्राप्त हो जाती हैं । तब वह परमात्मा के जो प्रकाशों का प्रकाश है, दर्शन कर सकता है ।

### वासनामल से मुक्त होना ।

३९—जैसे तुम एक पत्थर तालाब में फेंकते हो जो कि काई से ढँका हुआ है । वह थोड़ी देर के लिये साफ हो जाता है और फिर ढँक जाता है उसी प्रकार मल, माया और कर्म मनुष्य से अलग हो जाते हैं जब उसकी लगन परमात्मा से लग जाती है तथा परमात्मा से अलग होने पर वे फिर उसमें लग जाते हैं । जो मनुष्य परमात्मा के चरणकमलों में स्थिरतापूर्वक प्रेम करते हैं वे अपनी समाधि कदापि नहीं खोयेंगे । जो मनुष्य परमात्मा में अपना मन स्थिरतापूर्वक नहीं लगा सकते उनके लिये दूसरा उपाय है जिससे वे अपने बंधन काट सकते हैं ।

## सूत्र ६. आत्मा की शुद्धि

### अधिकरण १

श्री पंचाक्षर का ध्यान करो।

१—उस परमात्मा को जो पशु और पाशज्ञान द्वारा नहीं जाना जा सकता, तुम नहीं प्राप्त कर सकते जब तक तुम्हारे पास पर्याप्त पतिज्ञान और हृदय में प्रेम न हो। इसी कारण से तुम उसके पवित्र चरणों से अलग रहते हो और उसे प्राप्त नहीं कर सकते। तुम उसे तब प्राप्त कर सकते हो जब तुम संसार को मृगतृष्णा समझो और संसार के जाल से अपने को बचा के रक्खो। यदि तुम धर्म के अनुसार पुनः श्री पंचाक्षर का सर्वदा ध्यान करोगे तो परमात्मा कृपापूर्वक तुम्हारे हृदय के अन्धकार को दूर करके तुम्हारे हृदय में प्रवेश कर जायगा।

पाश और पशुज्ञान का लक्षण।

२—वेद, शास्त्र, स्मृति, पुराण, कला आदि का ज्ञान तथा उसके साथ वैखरी मन्त्र से लेकर नाद तक का ज्ञान ये दोनों मिल कर ही पशुज्ञान बनते हैं। इनका परिणाम ही भविष्य में जन्म ग्रहण कराता है। 'अहं ब्रह्मास्मि' मैं ब्रह्म हूँ, इस प्रकार का ज्ञान

पशुज्ञान कहलाता है, क्योंकि पशु शरीर से बद्ध हो जाता है तथा इन्द्रिय आदि की सहायता से क्रमपूर्वक एक एक करके पदार्थों को जानता और सीखता है। परमशिव बगैर किसी की सहायता के अकेला ही सब जानता है।

## इन्द्रियनिर्वाण मोक्ष नहीं है।

३—यदि तुम यह स्वीकार करते हो कि इन्द्रियों का निर्वाण ही मोक्ष है तो हम भी यह मान सकते हैं कि मछलियों के अंडे चिड़ियों के अंड़े, बीज, मृत जीव, बेहोषी की अवस्था में जीव, सुप्तजीव योगी, सर्पों से काटे हुए जीव—ये सब मुक्ति अवस्था में हैं। यदि तुम समाधि अवस्था को प्रकाश की अवस्था के समान समझते हो, जैसे किसी व्यक्ति की परछाईं क्रमशः कम होती जाती है और मध्याह्न में एकदम नष्ट हो जाती है तथपि अन्धकार दूर नहीं होता—यह ज्ञान भी पशुज्ञान है। तब बिना ज्ञान के उसके चरणों का ज्ञान करो जिसने त्रिपुर को भस्म किया, तभी तुम अपने दोषों को दूर कर सकते हो।

## परमेश्वर के अनुग्रह की आवश्यकता

४—हम यह क्यों कहते हैं कि परमात्मा केवल उसके ज्ञान के चरणों की कृपा से ही मिल सकता है ?

इसका कारण यह है कि वह हमारे मन, वचन और काम द्वारा कदापि नहीं जाना जा सकता। उसके ज्ञान के चरण उसके प्रकाश के प्रतीक हैं और क्योंकि यह उसके ज्ञान के चरणों का ही अनुग्रह है कि आत्मा संशयरहित हो जाता है चाहे वह संसार में शरीर से और इन्द्रियों से ही क्यों न सम्बन्ध हो तथापि उसको उसके सत्य आत्मा का दर्शन करा दिया जाता है।

## परमेश्वर किस प्रकार प्रकट होता है ?

५—चक्षु जो समस्त वस्तुओं का अवलोकन करती है वह अपने आपको नहीं देख सकती, मन अपने आपको देख सकता है जो इनको प्रेरित करता है। आन्तरिक इन्द्रियाँ भी अपने आपको नहीं जान सकतीं, न आत्मा ही अपने आपको जान सकता है। आत्मा जो अपने आप आनन्द लेता है वह भी अपने को नहीं जान सकता न वही जान सकता है जो उसके आत्मा का आत्मा है। इसलिये शिव भगवान् जो सर्वद्रष्टा हैं आत्मा के समक्ष स्वयं प्रकट होते हैं और अपने आत्मा का दर्शन कराते हैं। यद्यपि वह इन्द्रियों से नहीं देखा जाता तथापि वह सब की इन्द्रियों के समीप रहता है। यदि तुम उसे इस प्रकार जानते हो, अपने हृदय में उसका दर्शन करते

हो और उसके चरणों में मिल जाते हो, तब तुम्हारा पाश कट जायगा। यदि इतना करने पर भी पाश तुम्हें बाँधे तो उसके चरणों में दृढ़ होकर खड़े रहो।

## अधिकरण २

### आनन्द किस प्रकार दिया जाता है ?

६—जब मनुष्य शैवसिद्धान्त द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर दृढ़ रहता है, अष्टऋद्धि और अष्ट सिद्धि; ब्रह्मलोक, और अन्य देवताओं आदि की परवाह नहीं करता है तथा छः अध्वों के बन्धनों को पार करते हुए इन सबको मिथ्या समझ कर परित्याग करता है तब वह ईश्वर जो पातोत्पात से रहित है, जिसके गुणों की सीमा नहीं है, जिसको कोई बुद्धिगम्य नहीं बना सकता, जो स्वेच्छा का धारक है, स्वयं तुम्हारे हृदय में प्रवेश करेगा, उसको अमित प्रेम से भरेगा और तुम्हें अद्‌भुत आनन्द से परिपूर्ण करेगा।

## अधिकरण ३

### 'तत्त्वमसि' की यथार्थ व्याख्या।

७—दृश्य जगत् से तथा अदृष्ट परमात्मा से अपने को भिन्न समझते हुए तथा पूर्ण विनय से उसकी

इसका कारण यह है कि वह हमारे, मन, वचन और काम द्वारा कदापि नहीं जाना जा सकता। उसके ज्ञान के चरण उसके प्रकाश के प्रतीक हैं और क्योंकि यह उसके ज्ञान के चरणों का ही अनुग्रह है कि आत्मा संशयरहित हो जाता है चाहे वह संसार में शरीर से और इन्द्रियों से ही क्यों न सम्बन्ध हो तथापि उसको उसके सत्य आत्मा का दर्शन करा दिया जाता है।

## परमेश्वर किस प्रकार प्रकट होता है ?

५—चक्षु जो समस्त वस्तुओं का अवलोकन करती है वह अपने आपको नहीं देख सकती, मन अपने आपको देख सकता है जो इनको प्रेरित करता है। आन्तरिक इन्द्रियाँ भी अपने आपको नहीं जान सकतीं, न आत्मा ही अपने आपको जान सकता है। आत्मा जो अपने आप आनन्द लेता है वह भी अपने को नहीं जान सकता न वही जान सकता है जो उसके आत्मा का आत्मा है। इसलिये शिव भगवान् जो सर्वद्रष्टा हैं आत्मा के समक्ष स्वयं प्रकट होते हैं और अपने आत्मा का दर्शन कराते हैं। यद्यपि वह इन्द्रियों से नहीं देखा जाता तथापि वह सब की इन्द्रियों के समीप रहता है। यदि तुम उसे इस प्रकार जानते हो, अपने हृदय में उसका दर्शन करते

हो और उसके चरणों में मिल जाते हो, तब तुम्हारा पाश कट जायगा। यदि इतना करने पर भी पाश तुम्हें बाँधे तो उसके चरणों में दृढ़ होकर खड़े रहो।

## अधिकरण २

### आनन्द किस प्रकार दिया जाता है ?

६—जब मनुष्य शैवसिद्धान्त द्वारा निर्दिष्ट मार्ग पर दृढ़ रहता है, अष्टऋद्धि और अष्ट सिद्धि; ब्रह्मलोक, और अन्य देवताओं आदि की परवाह नहीं करता है तथा छः अध्वों के बन्धनों को पार करते हुए इन सबको मिथ्या समझ कर परित्याग करता है तब वह ईश्वर जो पातोत्पात से रहित है, जिसके गुणों की सीमा नहीं है, जिसको कोई बुद्धिगम्य नहीं बना सकता, जो स्वेच्छा का धारक है, स्वयं तुम्हारे हृदय में प्रवेश करेगा, उसको अमित प्रेम से भरेगा और तुम्हें अद्भुत आनन्द से परिपूर्ण करेगा।

## अधिकरण ३

### 'तत्त्वमसि' की यथार्थ व्याख्या।

७—दृश्य जगत् से तथा अदृष्ट परमात्मा से अपने को भिन्न समझते हुए तथा पूर्ण विनय से उसकी

भक्ति करते हुए और हमारे साथ उसका अभिन्न संबंध जानकर यदि हम 'तत्वमसि' पर ध्यान लगावें तो वह हम से अभिन्न रूप में प्रकट होगा । जिस प्रकार सपेरा गरुड़ मंत्र के ध्यान से साँप से काटे हुए मनुष्यों का विष दूर कर देता है उसी प्रकार 'तत्त्वमसि' के ध्यान से हमारे सब पाप नष्ट हो जायँगे और पवित्रता प्राप्त हो जायगी । यही कारण है कि प्राचीन वेद शास्त्र हमें 'तत्वमसि' मन्त्र की आराधना की शिक्षा देते हैं

## पंचाक्षर ।

८—श्री पंचाक्षर 'नमः शिवाय' के अनुसार परमात्मा के प्रति अपनी अधीनता का ज्ञान करते हुए तथा पंचाक्षर में अपने रूप का दर्शन करते हुए, और पंचाक्षर द्वारा अंगीकृत न्यास-क्रिया करते हुए, पंचाक्षर से ही अपने आत्मा के हृदय में परमेश्वर की पूजा करते हुए, अप्राप्य ऊर्ध्व ललाटप्रदेश तक पहुँचते हुए, तथा धर्मानुसार पंचाक्षर का उच्चारण करते हुए, आत्मा के समक्ष ही परमात्मा प्रकट होता है जैसे राहु और केतु जो कि अदृश्य ग्रह हैं विशिष्ट समयों पर सूर्य और चन्द्रमा के ग्रहण के लिये प्रकट होते हैं ।

अन्य साधना

९—जहाँ तक हृदयकमल का सम्बन्ध है इसकी जड़ नाभि है, इसका तना पृथ्वी के तत्व हैं, इसका पुष्पयकोष मोहिनी या अधोमाया है, अष्टदल शुद्ध विद्या हैं, इन दलों में अष्टाक्षरों के चिन्ह हैं, ईश्वर, सदाशिव और उसकी शक्तियाँ पुष्पकेसर हैं । गर्भकेसर तथा गर्भाशय शक्तितत्व हैं, इस शक्ति के ऊपर परमशिव विराजमान है । इस परमावस्था का ज्ञान रखते हुए उस परमात्मा की पूजा करो ।

इस आन्तरिक पूजा का फल ।

१०—यह आन्तरिक यज्ञ की उपासना मुक्ति-साधना मानी गयी है, क्योंकि इससे आत्मा शुद्ध होता है । चन्दन, पुष्प, धूप और मंजन तथा सुसंस्कृत नैवेद्य लेकर परमात्मा की पूजा करते हुए जब तुम उसका पुनः पुनः ज्ञानपूर्वक चिन्तन करोगे तब वह परमात्मा धीरे-धीरे तुम्हारे हृदय में प्रवेश करेगा जैसे आदर्श को स्वच्छ और साफ करने पर उसमें प्रकाश प्रवेश कर जाता है, उस समय तुम्हारी समस्त अशुद्धताएँ स्वयं दूर हो जायँगी ।

दूसरा उपाय, बाह्य पूजा ।

११—यदि मनुष्य बाह्यरूप परमात्मा की पूजा करना चाहता है तो उसे वृक्षों के स्वयं-पतित पुष्प

लेकर परमशिव की पूजा और प्रार्थना करनी चाहिये। इष्ट रूप में उसी प्रकार पूजा करनी चाहिये जैसे कि अन्तरंग रूप में की जाती है। मनुष्य को यह सोचते हुए कि पुण्य और पाप का दायित्व मेरे ऊपर नहीं है अपने आपको परमात्मा के चरणों में समर्पित कर देना चाहिये और आन्तरिक या बाह्य पूजा का भेद न रखते हुए परमात्मा का प्रत्येक वस्तु में दर्शन करना चाहिये। इससे भक्तों को अत्यन्त पुण्य का संचय होता है।

### इस पूजा या भक्ति का फल।

१२—परमात्मा मनुष्य के मलों को दूर करके अपनी दया को दर्शायेगा यदि वह काष्ट में अग्नि की तरह, दुग्ध में घी की तरह, फलों में रस की तरह तथा बीजों में तेल की तरह परमात्मा के सर्वत्र दर्शन करता है और उसकी पूजा करता है तो इस प्रकार की पूजा से परमात्मा भक्त के हृदय में प्रवेश करने के लिये उद्युक्त होगा, उसके मलों को नष्ट करेगा तथा अपने स्वरूप में उसको उसी प्रकार परिवर्तित कर लेगा जैसे लोहखंड अग्नि में तपाने से अग्निरूप हो जाता है तथा अपने संपूर्ण ऐश्वर्य के साथ सदा उसमें स्थित रहेगा।

## सूत्र १० पाशक्षय ।

### अधिकरण १

आगामी कर्म जीवन्मुक्तों पर क्यों नहीं प्रभाव डालते ?

१—जो कुछ पुण्य और पापकर्म जीव करेगा वह अन्त में उन्हीं पर आकर पड़ेगा जो उसके प्रति अच्छा या बुरा करेंगे । जब वह परमात्मा के साथ 'सोऽहम्' अर्थात् मैं वही हूँ के सम्बन्ध से एक हो जायगा, सब क्रियाएँ भगवान् हर के लिये अर्पण कर देगा और इस आसन में स्थिर रहेगा, तब उसके समस्त दोष दूर हो जायँगे । परमात्मा भी उसके कर्तव्यों को अपने कर्तव्य समझेगा तथा जो कुछ कार्य उसके लिये होगा वह अपने ही लिये होगा तथा उसके सब भक्तों को दूर करके हमेशा उससे अभिन्न रहेगा, सबसे बड़े पाप भी इस परमप्रेम की अवस्था में किये हुए केवल परमात्मा की सेवा कहलायेंगे, न कि दूसरे प्रकार किये हुए ।

क्योंकि जीवन्मुक्त अहंभाव और ममता से
रहित हो जाता है ।

२—ज्योंही यह जीव अपने ज्ञान की अग्निद्वारा अहंभाव और ममता अर्थात् मैंने यह किया, दूसरों ने यह किया, इत्यादि भावों को जला देता है और मार्ग

पर दृढ़ रहता है त्योंही वह सूक्ष्म परमात्मा उसके लिये प्रकट हो जाता है और उसके कर्मों को भगा देता है। जो जीव इस अहंभाव को अपने अन्दर कायम रखता है उसके लिये ईश्वर प्रकट नहीं होता। वह अपने कर्मों का फल भोगेगा तथा कर्म उसको दूसरे जन्मों में उत्पन्न करेंगे तथा जब तक उसे शिवज्ञान नहीं होगा तब तक वह अहंभाव तथा ममत्व को नहीं निकाल सकता।

## अधिकरण २

### इन्द्रियों के बन्धन से निकलने का एक और उपाय।

३—इस तथ्य को अच्छी तरह समझो कि यद्यपि ये इन्द्रियाँ तुमसे सम्बन्धित हैं तथापि ये तुम्हारे नियन्त्रण में नहीं हैं। इनका यह व्यापार परमनियन्ता द्वारा होता है। उस परमात्मा के चरणों की सेवा करो जो तुम्हारा और तुम्हारी इन्द्रियों का स्वामी है। इन्द्रियजन्य इच्छाओं को उसकी कृपा या अनुग्रह से नष्ट करो और परमशान्ति का आस्वादन करो। यदि फिर भी तुम्हें ये विपरीत मार्ग पर ले जावें तो अपने आपको परमात्मा के चरणों में समर्पित कर दो और कहो कि तुम्हें इनसे कोई प्रयोजन नहीं। यह तो केवल पूर्वजन्मकृत कर्मों का फल है। तब आकाम्य कर्म पैदा नहीं होंगे और तुम पुनर्जन्म से मुक्त हो जाओगे।

## परमात्मा की दयालुता और शिवार्पण की महत्ता ।

४—परमात्मा पक्षपाती नहीं हैं । वह प्रत्येक मनुष्य या जीव को अपने-अपने कर्मों के फल अपने-अपने आत्मा के परिणाम से किये हुए अच्छे या बुरे कर्मों के अनुसार भुगवाता है । जब मनुष्य अपने स्वरूप को इस प्रकार खो देता है तब परमात्मा उसकी, कर्मों के संयोग से रक्षा करता है । ऐसे मनुष्य कहते हैं "हे ईश्वर ! हमारे तमाम कार्य तेरी इच्छा पर निर्भर हैं, तुम हमारे अन्दर विराजमान होकर हमारे कार्यों में प्रेरणा प्रदान करते हो और उन्हें करवाते भी हो । मेरी स्वतन्त्र कोई इच्छा नहीं है, तुम्हारी ही इच्छा सर्वत्र बलवती है ।" ऐसे मनुष्यों से सब कर्म अपने आप भाग जायँगे ।

## शिवज्ञान की महत्ता ।

५—देश-देशान्तरों की यात्रा करना, वनों में और गुफाओं में आवास करना, उपवास करना, अनियमित समय के लिये जीवन लम्बा करना, ये सब कार्य शुद्ध ज्ञान के अभाव में किसी प्रयोजन के नहीं तथा ये पुनः नष्ट हो जायँगे । यदि उनको यह शिवज्ञान प्राप्त हो जाय तो वे चाहे सुन्दर हों, पुष्पमालाओं से सुसज्जित देबांगनाओं और अप्सराओं के साथ भी क्रीड़ा करते

रहें, तो भी उनके हृदय परमानन्दमय उस परमेश्वर के चरणों में लगे रहेंगे और आनन्द में गोते लगाते रहेंगे।

### उक्त सिद्धान्त का उदाहरण।

६—जो अग्निस्तम्भ में निपुण है उसको अग्नि नहीं जला सकती, विष उसका कुछ नहीं कर सकता जिसको विषमारक औषधि और मन्त्र का ज्ञान है। पुण्य और पाप ज्ञानी पुरुष का कुछ नहीं कर सकते यदि वे सब प्रकार का कार्य भी करते रहें। इस जीवन के साथ उनके पूर्व कर्मों के फ़ल भी समाप्त हो जायँगे, जैसे हीगड़ा के हटा देने पर भी घड़ा कुछ समय तक सुगन्धित रहता है। कुम्भकार के हाथ के हटा लेने पर भी चक्र कुछ समय तक घूमता रहता है, उसी प्रकर गत कर्मों के परिणाम (वासनामल) जीवन्मुक्त को कुछ समय तक कष्ट भले ही दें, किन्तु उसके शरीर के साथ वे सब नष्ट हो जायँगे।

## सूत्र ११. पतिज्ञान—भक्तिलक्षण।

### अधिकरण १

### मुक्त आत्माओं को परमात्मा किस प्रकार शिक्षा देता है?

१—जैसे आत्मा आँख को, जो अपने आप नहीं देख सकती देखने, में सहायता करता है और स्वयं देखता

है उसी प्रकार जब आत्मा शरीर से मुक्त होकर पवित्र हो जाता है, परमात्मा आत्मा को उसके ज्ञान में सहायता करता है और स्वयं जानता है। इस ज्ञान के साथ अगर कोई ईश्वर की भक्ति करे तो वह मुक्त हो जायगा। इस शरीर में ही पवित्र होकर तथा सब पाशों से मुक्त होकर हर के चरणकमलों में वास करेगा और वहाँ अनन्त स्वानुभव में मग्न रहेगा।

### जीवन्मुक्त ही परमात्मा के दर्शन कर सकते हैं और कोई नहीं।

२—जो परज्ञान के द्वारा परम के दर्शन करते हैं वे परम के ही दर्शन करेंगे और किसी वस्तु का नहीं, परमात्मा के अतिरिक्त अन्य वस्तु का परिज्ञान अनेक प्रकार का होता है और वह भेदजनक अज्ञान ही होता है। सुनकर और पढ़कर ज्ञान प्राप्त करना भी सभ्रान्त ज्ञान है, क्योंकि इसका कारण उच्चतर माया है। ज्ञाता, ज्ञेय और ज्ञान का ज्ञान भी सांकल्पिक या भाव-ज्ञान है, वह सत्य निश्चायक ज्ञान नहीं। सत्य ज्ञान शिव-ज्ञान है जो इन सब को पार कर जाता है। इसलिये जीवन्मुक्त केवल शिव के ही दर्शन करता है।

मुक्त्यवस्था में शरीर नहीं रहता।

३—यदि यह कहा जाय कि शरीर तो अनादि-काल से जन्म-जन्मान्तर में कर्म के सूक्ष्म शरीर से बदलता रहता है और मुक्ति में भी भाग्यशाली आत्मा अनादि स्वरूप में अवस्थित रहेंगे, तो हमारा उत्तर यह है कि यह मुक्ति, पादमुक्ति ही हो सकती है और वह दु:खरहित अवस्था है। अगर शरीर होगा तो कर्म, माया और अन्य मल उत्पन्न हो जायँगे। शरीर मन से निकलता हुआ कारण की अपेक्षा से आदिमान है जो कि अनादि भी कहा जा सकता है। यह मलों को नष्ट करने के लिये औषधि के रूप में लाभदायक है। जब रोग नष्ट हो जाता है तब शरीर भी इसके साथ नष्ट हो जाता है।

## जीवन्मुक्त किस प्रकार अपने को मल से रहित अनुभव करता है?

४—जब आत्मा अज्ञेय सत्यज्ञान में स्वयं प्रवेश करता है तब भगवान् शिव इसको प्रकाशित करते हैं और यह जीवन्मुक्त हो जाता है। जैसे औषधि के प्रयोग से बिष का असर दूर हो जाता है, प्रकाश से अन्धकार नष्ट हो जाता है और गन्दले पानी की गंध निर्मली या

कतक फल से नष्ट हो जाती है, उसी प्रकार जीवन्मुक्त जीव में स्थित मल भी बिना नष्ट किये हुए निरर्थक हो जाता है और शरीर की समाप्ति तक रहता है तथा शरीर के अन्त के साथ, बगैर किसी अन्य शरीर के सम्बन्ध के, स्वयं नष्ट हो जाता है।

५—यदि यह तर्क उपस्थित किया जाय कि आणव मल तो अनादि है, यह कैसे नष्ट किया जा सकता है ? अगर नष्ट भी हो जाय तो आत्मा को भी इसके साथ नष्ट हो जाना जाहिये, किन्तु ऐसा नहीं होता। हम देखते हैं कि जैसे परिस-वेदी ('पारस पत्थर') के स्पर्श से तांबे की मूल अशुद्धि दूर हो जाती है औ तांबा तांबे के रूप में प्रकट हो जाता है, उसी प्रकार स्थाणु के सम्बन्ध से आत्मा के सब मल नष्ट हो जाते हैं और आत्मा अपने स्वरूप में अवस्थित हो जाता है। यदि यह माना जाय कि मलों के नष्ट होने से अत्मा का शुद्ध होना ही मुक्ति है, इसका ईश्वर के साथ सम्बन्ध करने की कोई आवश्यकता नहीं तो हमारा कहना है कि यह सिद्धान्त गलत है। क्योंकि अन्धकार जो पृथ्वी को आवृत किये रहता है तभी हमारी दृष्टि से नष्ट होता है जब सूर्य का उदय होता है, उसके पहले नहीं। इसलिये मल तभी नष्ट होगा

जब आत्मा अपने को भगवान् के चरणों में पार्थिव कर देगा।

मुक्त जीवों का आणव मल सर्वथा नष्ट हो जाता है।

६—यद्यपि धान अवस्था में चावल और तुष दोनों आदि से ही सम्बद्ध रहते हैं किन्तु तुम उस अवस्था को अच्छी तरह समझ सकते हो जब वे दोनों पृथक् कर दिये जाते हैं। वास्तव में तुष, शुद्ध चावल में नहीं रहते। जब तुष अलग कर दिया जाता है तब अलग किये तुष से धान पैदा नहीं किया जा सकता। क्रमशः वे दोनों पूर्णतया पृथक्-पृथक् हो जाते हैं। आत्मा जब दयालु भगवान्-शिव के साथ सम्बन्धित हो जाता है, तब मल, कर्म और शरीर उससे सर्वथा नष्ट हो जाते हैं। यह यद्यपि बद्ध आत्मा से सम्बन्धित रहता है, इसलिये इसे अनादि भी कह सकते हैं।

परमेश्वर का जीव के साथ अभेदभाव।

७—किसी भी समय आत्मा बिना परमेश्वर की सहायता के न ज्ञान कर सकते हैं और न कोई क्रिया कर सकते हैं, परमेश्वर आत्माओं के हृदय में प्रवेश करता हुआ, इनके विचारों को और कर्मों को प्रेरित करता हुआ सब रूप से सर्वत्र विद्यमान है। ये आत्मा

अगार भगवान् की इच्छा न हो तो पुनः प्रकट नहीं हो सकते। आत्माओं का उसके साथ वैसा ही सम्बन्ध है जैसा प्रत्येक वर्ण के साथ 'अ' अक्षर का सम्बन्ध है। इसलिये भगवान् हर के चरणों से आत्मा किस प्रकार पृथक् रह सकता है।

## अधिकरण २

### परमेश्वर की विश्वव्यापकता और सर्वातिशायिता।

८—यदि परमात्मा सर्वव्यापक है तो उसका दर्शन सब को सर्वत्र होना चाहिये। यह कहना ठीक नहीं। अन्धे पुरुष के लिये सूर्य भी काला दीखता है, उन लोगों के लिये जिनके ऊपर परमात्मा की कृपा नहीं है उनको प्रकाश में अन्धकार प्रतीत होता है। जैसे परिपक कमलकलियाँ सूर्योदय होने पर विकसित हो जाती हैं, उसी प्रकार भली प्रगार उन्नत आत्माओं को भगवान् शिव ज्ञान-चक्षु प्रदान करता है और उनके समक्ष प्रकाशों के प्रकाशरूप में प्रकट होता है।

### मुक्त्यवस्था में ईश्वरैक्य-सिद्धान्त का खण्डन।

९—यदि यह कहा जाय कि ईश्वर वृक्ष की छाया के समान है, जिसको जीव, थके हुए यात्री के समान

प्राप्त करता है, तो हमारा कहना है कि यह ठीक नहीं, तब तो अन्वेषक स्वयं मूलकारण या परमात्मा बन जायगा। यदि फिर भी यह माना जाय कि ईश्वर और आत्मा का ऐक्य हो जाता है तो आत्मा तो मरणशील है। जो अमर है उसका मृत स्वभाव वाली वस्तु से कैसे सम्बन्ध हो सकता है? यदि मुक्ति अवस्था में इसका नाश न हो तो वह मुक्ति ही नहीं। यदि ऐक्यानन्तर भी यह नष्ट न हो जाय तो वह क्या है जो मुक्ति का अनुभव करता है? यदि आत्मानाश ही मुक्ति है तो आत्मा के अनादिसिद्धान्त से विरोध आता है। यदि उसकी उपमा जल में जल के मिलने के समान दी जाय तब भी वे दोनों बराबर हो जयँगे और वास्तव में वे दोनों बराबर नहीं हैं।

### कुछ और सिद्धान्तों का विचार।

१०—'जब लोहा पारस पत्थर से छुवाया जाता है तब वह स्वयं सुवर्ण बन जाता है, उसी प्रकार आत्मा, ईश्वर से सम्बन्धित होने पर तद्रूप हो जाता है और उसके मल नष्ट हो जाते हैं' ऐसा तुम्हारा कहना है। यह कहना भी युक्तियुक्त नहीं, क्योंकि परमात्मा

सुवर्ण के समान नहीं है। वह पारस पत्थर की तरह मल को तो दूर कर देता है और आत्मा को अपने सुवर्णमयी चरणों में स्थापित करा देता है। पारस पत्थर जो लोहे में से मल को दूर करता है स्वयं सुवर्ण नहीं है। देवाधिदेव परमेश्वर में ही जगत्कर्तृत्व आदि शक्तियाँ पाई जाती हैं और मुक्त आत्मा ही केवल परमानन्द को भोगने के योग्य है।

## दो चित् शक्तियाँ।

११—यदि यह कहा जाय कि ईश्वर और आत्मा दोनों चेतन हैं और इसलिये वे दोनों एक हैं। हमारा कहना है कि यह ठीक नहीं। परमात्मा अटल चित् है अर्थात् उसका चेतन कृपापूर्ण है और आत्मा वह है जो उसकी कृपा का हिस्सेदार है। ईश्वर वह चित्-शक्ति है जो आत्माओं के मलों को दूर करने के लिये उनको अनेक जन्मों में से विकसित करते हुए मोक्ष में ले जाता है। आत्मा वह है जिसको विकास आदि की प्रक्रियाओं से गुजरना पड़ता है। ईश्वर चित् शक्तिरूप है जो स्वप्रकाश है और अन्य को भी प्रकाशित करता है तथा आत्मा वह है जो इस प्रकार का प्रकाश और ज्ञान प्राप्त करता है। इसलिये ईश्वर और आत्मा अभिन्न रूप से

सम्बन्धित हैं, किन्तु वे एक और वही नहीं हैं। उदाहरणार्थ, क्या आत्मा और उसकी बुद्धि ज्ञान, यद्यपि दोनों चित् हैं, बराबर हो सकते हैं? चित् आत्मा के लिये बुद्धि अचित् है। इसी प्रकार ईश्वर चित् है और आत्मा अचित् है।

## आत्मा और ईश्वर के सम्बन्ध का उदाहरण।

१२—जैसे चुम्बक लोहकणों को खींच लेता है उसी प्रकार ईश्वर आत्मा को अपनी ओर खींच लेता है और अपने स्वरूप में इसको परिवर्तित कर लेता है जैसे अग्नि लोह को तथा उसके मलों को नष्ट कर देता है। जैसे अग्नि काष्ठ से उत्पन्न होती हुई, इसको घेरती हुई, उसी को नष्ट कर देती है और इसके साथ मिल जाती है, जैसे नमक जल में मिल जाता है और उस पर असर डाल देता है, जैसे पारस पत्थर लोहे को सुवर्ण में बदल देता है, ईश्वर इन सब को पार कर जाता है और वह आत्यन्तिक आनन्द में मग्न रहता है। वह अभिन्न रूप से सम्बन्धित रहता है जैसे इक्षुरस, मधु, दूध, मीठे फल और मिश्री आदि को मिश्रित कर शर्बत बनाया जाता है।

## सूत्र १२ शुद्ध आत्मा का स्वरूप

### अधिकरण १

शुद्ध आत्मा किस प्रकार अदृश्य परमात्मा के दर्शन करते हैं और उसमें आनन्द लेते हैं ?

१—शिवज्ञानी तीन प्रकार के पाशों से उन्मुक्त होकर जो इनको परमात्मा के चरणकमलों के दर्शन से रोके रहते हैं, ईश्वर के भक्तों की टोलियों में सम्मिलित होकर उनकी पूजा करते हुए तथा उसके प्रतिबिम्बों की मन्दिरों में पूजा करते हुए, उनके स्तोत्रों का पाठ करते हुए तथा भक्ति के आनन्द में नृत्य करते हुए और शिवज्ञानियों की महत्ता का अनुभव करते हुए और अन्य धर्मावलम्बियों को हीन समझते हुए, केवल अर्धचन्द्र से विभूषित शिव के भक्तों को ही नमस्कार करते हुए, संसार में भ्रमण करते हैं ।

### अधिकरण २

ईश्वर के भक्तों से प्रेम करो और उनकी आज्ञा का पालन करो ।

२—जो ईश्वर के भक्तों से प्रेम नहीं करते वे ईश्वरभक्त नहीं होते न वे दूसरों से ही प्रेम करते हैं

और न अपने से ही प्रेम करते हैं । इस प्रकार के अचेतन मुर्दों के वारे में बातचीत करने से कोई प्रयोजन नहीं । उनका संग बिलकुल छोड़ दो क्योंकि उनके संग से तुमको फिर जन्म और मरण के दुख उठाने पड़ेंगे । ईश्वर के भक्तों से सदा प्रेम करो, उनकी आज्ञा पालन करो, उनसे विनयपूर्वक बोलो, उनके कृपापूर्ण आदेशों के अनुसार दृढ़ रहो, उनकी पूजा करो और उनको नमस्कार करो, उनको देखकर प्रसन्न हो और आनन्द में विभोर होकर नाचो ।

## अधिकरण ३

### ईश्वर के भक्त ईश्वर ही हैं ।

३—जैसे परमेश्वर आत्माओं का आत्मा बनकर मनुष्य के शरीर में, अदृष्ट परमात्मा की प्राप्ति कराने के निमित्त रहता है तथा अपना ज्ञान उनमें भर देता हैं, इसलिये उसके भक्तों का रूप उसका ही रूप है । क्योंकि वह 'शिवोऽहम्' समाधि में अन्तर्हित रहता है, इसलिये वह परमात्मा तक पहुँच जाता है, वह परमात्मा ही है । जव वह और उसकी भेददृष्टि नष्ट हो जाती है । वह निश्चय ही परमात्मा बन जाता है । यदि ईश्वरभक्तों की इतनी महत्ता है तो उनकी

पूजा करो, अगर तुम पाप के बधन्नों से मुक्त होना चाहतें हो।

मन्दिरों में प्रतिष्ठित उसके रूपों की ईश्वरवत् पूजा करो।

४—वे परमेश्वर की ही पूजा करते हैं जो उसके मंदिरों में प्रतिष्ठित रूपों की पूजा करते हैं, जो उसकी मन्त्रों के रूप में पूजा करते हैं। वे उसी के दर्शन करते हैं। जो उनके हृदय में सर्वव्यापक के रूप से विद्यमान हैं, उसकी पूजा करते हैं, वे उसके ही दर्शन करते हैं। उपर्युक्त भक्तों के लिये वह उसी प्रकार प्रकट होता है जैसे अरणि के मन्थन से अग्नि उत्पन्न होती है या जैसे दूध जो पहले नहीं दीखता है, दुहने पर स्तनों से निकलता दिखाई देता है।

पूजा और पुजारी का क्रम।

५—चतुर्विध मार्ग का आचरण अर्थात् ज्ञान, क्रिया, योग और चर्या ये सब ईश्वर की ही इच्छाएँ हैं। ज्ञानी पुरुष को चारो ही मार्ग का अनुसरण करना चाहिये। योगी योग द्वारा परमात्मा की प्राप्ति कर सकता है तथा क्रिया और चर्यावाला क्रिया और चर्या

से परमात्मा की प्राप्ति कर सकता है। चर्यावान् केवल चर्या को ही धारण कर सकता है, क्योंकि निर्दोष ज्ञानगुरु सब प्रकार के मार्गियों का गुरु है। वह साक्षात् परमात्मा है। इसलिये यथाविधि उसकी पूजा करनी चाहिये।

### अधिकरण ४

#### गुरु की आवश्यकता।

६—मन्त्रों के द्वारा, औषधियों के द्वारा, योग द्वारा, जड़ीबूटियों तथा धातुओं की बनी हुई रसायनों द्वारा तथा अन्य और उपायों द्वारा जो तन्त्रशास्त्रों में उल्लिखित हैं उनके द्वारा मनुष्य वेदों का, शास्त्रों का, भूत, भविष्यत् और वर्तमान का तथा अनन्त अद्भुत ऋद्धियों का ज्ञान और प्राप्ति कर सकता है, किन्तु परमात्मा का ज्ञान केवल गुरु की असीम कृपा से ही प्राप्त हो सकता है और किसी उपाय से प्राप्त नहीं हो सकता। उपर्युक्त वर्णित शक्तियाँ भी गुरुकृपा से ही मिल सकती हैं।

#### गुरुकृपा के भिन्न भिन्न प्रकार।

७—यदि वास्तव में मनुष्य कृपालु सद्गुरु की पूजा करे और उसकी परब्रह्म, परशिव और परज्ञान

के रूप में भक्ति करे, क्योंकि संसार की सब वस्तुएँ भगवान् हर के ही प्रकट रूप हैं, तो परमात्मा अपने भक्त को अपने स्पर्श, विचार या दृष्टि से उसी प्रकार परिवर्तित कर लेगा जैसे चिड़ियाँ, कच्छप, मत्स्य अपने अंड़े को लेकर क्रमशः अपने स्पर्श, विचार और दृष्टि से ही पका डालते हैं ।

अरुणन्दि आचार्य की कृपा सब जीवों
पर सदा रहे ।

—x—

## ஸ்ரீ குமரகுருபர சுவாமிகள்
### பிரபந்தத்திரட்டு

(டாக்டர் உ. வே. சாமிநாத ஐயர் அவர்கள் எழுதிய குறிப்புரை, ஆராய்ச்சியுரை முதலியவற்றுடன்)

மலிவு விலை ரூ. 20/-
பதிவு அஞ்சல் கட்டணம் ரூ. 7-70

—()—

"ஸ்ரீ குமரகுருபரர்"
சமய இலக்கியத் திங்கள் இதழ்

| | | |
|---|---|---|
| ஆயுள் சந்தா | (உள்நாடு) | ரூ. 125-00 |
| | (வெளிநாடு) | ரூ. 225-00 |
| ஆண்டுச்சந்தா | (உள்நாடு) | ரூ. 10-00 |
| | (ஸ்ரீலங்கா) | ரூ. 13-00 |
| | (வெளிநாடு) | ரூ. 15-00 |

M. O. அனுப்ப வேண்டிய முகவரி :-

நிர்வாக ஆசிரியர் "ஸ்ரீகுமரகுருபரர்"
ஸ்ரீ காசிமடம்,
திருப்பனந்தாள்-612 504

# मानव की व्यक्तिगत-यात्र



## सरल, सरस एवं सुबोध व्याख्या

स्वामी दयानन्द सरस्वती

ब्रह्मर्षि कृष्णदत्त जी महाराज
(पूर्व जन्म के श्रृंगी ऋषि)

सृष्टिकर्त्ता 'ईश्वर' की उपासना, पंच यज्ञों का यथार्थस्वरूप, पाक्षिक यज्ञ, वैदिक साहित्य प
एवं सामान्य जानकारी। पुरुषार्थ का अर्थ, आध्यात्मिक यज्ञ, वेद में यज्ञोपवीत का मन्त्र

सृष्टि का उपभोक्ता 'आत्मा' आत्मा का स्वरूप एवं परिमाप, शरीर में प्रवृत्तियों का निर्माण तथा आत्मा
शरीर, आत्मा का महत्व, गुण, कर्म, स्वभाव तथा शरीर त्यागते समय आत्मा की अगली योनि का निश्चय

प्रकृति भोग्या–सृष्टि रचना, ऋत्, सत्य, ब्रह्माण्ड के लोक–लोकान्तरों की माला, सृष्टि चक्र, महाप्रलय की
षोडषी तथा चन्द्रमा षोडष कलाओं से युक्त, आत्मोन्नति संस्कार, श्रेष्ठ सन्तान को उत्पन्न करना

लेखक एवं संग्रहकर्त्ता : जयनारायण कौशिक "जिज्ञासु